सूचना—तुद्, इष्, प्रच्छ्, विश् को लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् में गुण नहीं होगा। भू के तुल्य रूप चलेंगे।

(३२) तुद् (दुःख देना) (दे० अ० ६)

लट्

| | | |
|---|---|---|
| तुदति | तुदतः | तुदन्ति |
| तुदसि | तुदथः | तुदथ |
| तुदामि | तुदावः | तुदामः |

लोट्

| | | |
|---|---|---|
| तुदतु | तुदताम् | तुदन्तु |
| तुद | तुदतम् | तुदत |
| तुदानि | तुदाव | तुदाम |

लङ्

| | | |
|---|---|---|
| अतुदत् | अतुदताम् | अतुदन् |
| अतुदः | अतुदतम् | अतुदत |
| अतुदम् | अतुदाव | अतुदाम |

विधिलिङ्

| | | |
|---|---|---|
| तुदेत् | तुदेताम् | तुदेयुः |
| तुदेः | तुदेतम् | तुदेत |
| तुदेयम् | तुदेव | तुदेम |

लृट्

| | | |
|---|---|---|
| तोत्स्यति | तोत्स्यतः | तोत्स्यन्ति |
| तोत्स्यसि | तोत्स्यथः | तोत्स्यथ |
| तोत्स्यामि | तोत्स्यावः | तोत्स्यामः |

———

(३३) इष् (चाहना) (दे० अ० ६)

सूचना—भू या तुद् के तुल्य रूप चलेंगे। लट् आदि में इष् को इच्छ् हो जाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| लट् | इच्छति | इच्छतः | इच्छन्ति |
| लोट् | इच्छतु | इच्छताम् | इच्छन्तु |
| लङ् | ऐच्छत् | ऐच्छताम् | ऐच्छन् |
| वि० लिङ् | इच्छेत् | इच्छेताम् | इच्छेयुः |
| लृट् | एषिष्यति | एषिष्यतः | एषिष्यन्ति |

(३४) प्रच्छ् (पूछना) (दे० अ० ६)

सूचना—भू या तुद् के तुल्य रूप चलेंगे। लट् आदि में प्रच्छ् को पृच्छ् हो जाता है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| लट् | पृच्छति | पृच्छतः | पृच्छन्ति |
| लोट् | पृच्छतु | पृच्छताम् | पृच्छन्तु |
| लङ् | अपृच्छत् | अपृच्छताम् | अपृच्छन् |
| वि० लिङ् | पृच्छेत् | पृच्छेताम् | पृच्छेयुः |
| लृट् | प्रक्ष्यति | प्रक्ष्यतः | प्रक्ष्यन्ति |

(३५) विश् (घुसना) (दे० अ० ६)

सूचना—भू या तुद् के तुल्य रूप चलेंगे।

| | | | |
|---|---|---|---|
| लट् | विशति | विशतः | विशन्ति |
| लोट् | विशतु | विशताम् | विशन्तु |
| लङ् | अविशत् | अविशताम् | अविशन् |
| वि० लिङ् | विशेत् | विशेताम् | विशेयुः |
| लृट् | वेक्ष्यति | वेक्ष्यतः | वेक्ष्यन्ति |

(३६) कृ (करना) (दे० अ० १२-१३) (केवल परस्मैपद के रूप यहाँ दिए हैं)

(३७) क्री (खरीदना) (दे०अ०२८-२९) (केवल परस्मैपद के रूप यहाँ दिए हैं)

### लट्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| करोति | कुरुतः | कुर्वन्ति | प्र० पु० | क्रीणाति | क्रीणीतः | क्रीणन्ति |
| करोषि | कुरुथः | कुरुथ | म० पु० | क्रीणासि | क्रीणीथः | क्रीणीथ |
| करोमि | कुर्वः | कुर्मः | उ० पु० | क्रीणामि | क्रीणीवः | क्रीणीमः |

### लोट्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| करोतु | कुरुताम् | कुर्वन्तु | प्र० पु० | क्रीणातु | क्रीणीताम् | क्रीणन्तु |
| कुरु | कुरुतम् | कुरुत | म० पु० | क्रीणीहि | क्रीणीतम् | क्रीणीत |
| करवाणि | करवाव | करवाम | उ० पु० | क्रीणानि | क्रीणाव | क्रीणाम |

### लङ्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अकरोत् | अकुरुताम् | अकुर्वन् | प्र० पु० | अक्रीणात् | अक्रीणीताम् | अक्रीणन् |
| अकरोः | अकुरुतम् | अकुरुत | म० पु० | अक्रीणाः | अक्रीणीतम् | अक्रीणीत |
| अकरवम् | अकुर्व | अकुर्म | उ० पु० | अक्रीणाम् | अक्रीणीव | अक्रीणीम |

### विधिलिङ्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कुर्यात् | कुर्याताम् | कुर्युः | प्र० पु० | क्रीणीयात् | क्रीणीयाताम् | क्रीणीयुः |
| कुर्याः | कुर्यातम् | कुर्यात | म० पु० | क्रीणीयाः | क्रीणीयातम् | क्रीणीयात |
| कुर्याम् | कुर्याव | कुर्याम | उ० पु० | क्रीणीयाम् | क्रीणीयाव | क्रीणीयाम |

### लृट्

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| करिष्यति | करिष्यतः | करिष्यन्ति | प्र० पु० | क्रेष्यति | क्रेष्यतः | क्रेष्यन्ति |
| करिष्यसि | करिष्यथः | करिष्यथ | म० पु० | क्रेष्यसि | क्रेष्यथः | क्रेष्यथ |
| करिष्यामि | करिष्यावः | करिष्यामः | उ० पु० | क्रेष्यामि | क्रेष्यावः | क्रेष्यामः |

(३८) ज्ञा (जानना) (दे० अ० २८–२९)
सूचना—लट्, लोट्, लङ, विधिलिङ में ज्ञा को 'जा' हो जाता है। क्री के तुल्य रूप चलेंगे।

(३९) ग्रह् (लेना) (दे० अ० २८-२९)
सूचना—लट्, लोट्, लङ, विधिलिङ में ग्रह् को गृह् हो जाता है। क्री के तुल्य रूप चलेंगे।

| लट् | | | | लट् | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| जानाति | जानीतः | जानन्ति | प्र० पु० | गृह्णाति | गृह्णीतः | गृह्णन्ति |
| जानासि | जानीथः | जानीथ | म० पु० | गृह्णासि | गृह्णीथः | गृह्णीथ |
| जानामि | जानीवः | जानीमः | उ० पु० | गृह्णामि | गृह्णीवः | गृह्णीमः |
| **लोट्** | | | | **लोट्** | | |
| जानातु | जानीताम् | जानन्तु | प्र० पु० | गृह्णातु | गृह्णीताम् | गृह्णन्तु |
| जानीहि | जानीतम् | जानीत | म० पु० | गृहाण | गृह्णीतम् | गृह्णीत |
| जानानि | जानाव | जानाम | उ० पु० | गृह्णानि | गृह्णाव | गृह्णाम |
| **लङ** | | | | **लङ** | | |
| अजानात् | आजानीताम् | अजानन् | प्र० पु० | अगृह्णात् | अगृह्णीताम् | अगृह्णन् |
| अजानाः | अजानीतम् | अजानीत | म० पु० | अगृह्णाः | अगृह्णीतम् | अगृह्णीत |
| अजानाम् | अजानीव | अजानीम | उ० पु० | अगृह्णाम् | अगृह्णीव | अगृह्णीम |
| **विधिलिङ** | | | | **विधिलिङ** | | |
| जानीयात् | जानीयाताम् | जानीयुः | प्र० पु० | गृह्णीयात् | गृह्णीयाताम् | गृह्णीयुः |
| जानीयाः | जानीयातम् | जानीयात | म० पु० | गृह्णीयाः | गृह्णीयातम् | गृह्णीयात |
| जानीयाम् | जानीयाव | जानीयाम | उ० पु० | गृह्णीयाम् | गृह्णीयाव | गृह्णीयाम |
| **लृट्** | | | | **लृट्** | | |
| ज्ञास्यति | ज्ञास्यतः | ज्ञास्यन्ति | प्र० पु० | ग्रहीष्यति | ग्रहीष्यतः | ग्रहीष्यन्ति |
| ज्ञास्यसि | ज्ञास्यथः | ज्ञास्यथ | म० पु० | ग्रहीष्यसि | ग्रहीष्यथः | ग्रहीष्यथ |
| ज्ञास्यामि | ज्ञास्यावः | ज्ञास्यामः | उ० पु० | ग्रहीष्यामि | ग्रहीष्यावः | ग्रहीष्यामः |

सूचना—चुर्, कथ्, भक्ष्, चिन्त् के अन्त में 'अय' लगाकर भू के तुल्य रूप चलते हैं। केवल परस्मैपद के रूप यहाँ दिए हैं।

(४०) चुर् (चुराना) (दे० अ० ७)

लट्

| | | |
|---|---|---|
| चोरयति | चोरयतः | चोरयन्ति |
| चोरयसि | चोरयथः | चोरयथ |
| चोरयामि | चोरयावः | चोरयामः |

लोट्

| | | |
|---|---|---|
| चोरयतु | चोरयताम् | चोरयन्तु |
| चोरय | चोरयतम् | चोरयत |
| चोरयानि | चोरयाव | चोरयाम |

लङ्

| | | |
|---|---|---|
| अचोरयत् | अचोरयताम् | अचोरयन् |
| अचोरयः | अचोरयतम् | अचोरयत |
| अचोरयम् | अचोरयाव | अचोरयाम |

विधिलिङ्

| | | |
|---|---|---|
| चोरयेत् | चोरयेताम् | चोरयेयुः |
| चोरयेः | चोरयेतम् | चोरयेत |
| चोरयेयम् | चोरयेव | चोरयेम |

लृट्

| | | |
|---|---|---|
| चोरयिष्यति | चोरयिष्यतः | चोरयिष्यन्ति |
| चोरयिष्यसि | चोरयिष्यथः | चोरयिष्यथ |
| चोरयिष्यामि | चोरयिष्यावः | चोरयिष्यामः |

(४१) कथ् (कहना) (दे० अ० ७)

सूचना—चुर् के तुल्य रूप चलेंगे।

लट्—कथयति
लोट्—कथयतु
लङ्—अकथयत्
विधिलिङ्—कथयेत्
लृट्—कथयिष्यति

---

(४२) भक्ष् (खाना) (दे० अ० ७)

सूचना—चुर् के तुल्य रूप चलेंगे।

लट्—भक्षयति
लोट्—भक्षयतु
लङ्—अभक्षयत्
विधिलिङ्—भक्षयेत्
लृट्—भक्षयिष्यति

(४३) चिन्त् (सोचना) (दे० अ० ७)

सूचना—चुर् के तुल्य रूप चलेंगे।

लट्—चिन्तयति
लोट्—चिन्तयतु
लङ्—अचिन्तयत्
विधिलिङ्—चिन्तयेत्
लृट्—चिन्तयिष्यति

---

# (४) सन्धि-विचार

**(१) यण् सन्धि** (देखो अभ्यास १९)

**(इको यणचि)** इ ई को य्, उ ऊ को व्, ऋ को र्, ऌ को ल् हो जाता है, यदि बाद में कोई स्वर हो तो। सवर्ण (वैसा ही) स्वर हो तो नहीं। जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| प्रति+एकः=प्रत्येकः | मधु+अरिः=मध्वरिः | धातृ+अंशः=धात्रंशः |
| यदि+अपि=यद्यपि | अनु+अयः=अन्वयः | पितृ+आ=पित्रा |
| इति+आह=इत्याह | वधू+औ=वध्वौ | ऌ+आकृतिः=लाकृतिः |

**(२) अयादिसन्धि** (देखो अभ्यास २०)

**(एचोऽयवायावः)** ए को अय्, ओ को अव्, ऐ को आय्, औ को आव् हो जाता है, बाद में कोई स्वर हो तो। (शब्द के अन्तिम ए या ओ के बाद अ हो तो नहीं)। जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| हरे+ए=हरये | भो+अनम्=भवनम् | गै+अति=गायति |
| ने+अनम्=नयनम् | पो+अनः=पवनः | गै+अकः=गायकः |
| शे+अनम्=शयनम् | श्रो+अणम्=श्रवणम् | भौ+अकः=भावकः |
| संचे+अः=संचयः | गुरो+ए=गुरवे | द्वौ+इमौ=द्वाविमौ |

**(३) गुणसन्धि** (देखो अभ्यास २१)

**(आद्गुणः)** (१) अ या आ के बाद इ या ई हो तो दोनों को 'ए' होगा। (२) अ या आ के बाद उ या ऊ हो तो दोनों को 'ओ' होगा। (३) अ या आ के बाद ऋ हो तो दोनों को 'अर्' होगा। (४) अ या आ के बाद ऌ हो दोनों को 'अल्'। जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| महा+ईशः=महेशः | हित+उपदेशः=हितोपदेशः | ब्रह्म+ऋषिः=ब्रह्मर्षिः |
| महा+ईश्वरः=महेश्वरः | गंगा+उदकम्=गंगोदकम् | सप्त+ऋषिः=सप्तर्षिः |
| न+इति=नेति | पश्य+उपरि=पश्योपरि | तव+ऌकारः=तवल्कार |

**(४) वृद्धिसन्धि** (देखो अभ्यास २२)

**(वृद्धिरेचि)** (१) अ या आ के बाद ए या ऐ होगा तो दोनों को 'ऐ' होगा। (२) अ या आ के बाद ओ या औ होगा तो दोनों को 'औ' होगा। जैसे :—

| | |
|---|---|
| अत्र+एषः=अत्रैषः | जल+ओघः=जलौघः |
| पश्य+एतम्=पश्यैतम् | तण्डुल+ओदनम्=तण्डुलौदनम् |
| न+एतत्=नैतत् | देव+औदार्यम्=देवौदार्यम् |
| जन+ऐक्यम्=जनैक्यम् | कार्य+औचित्यम्=कार्यौचित्यम् |

(५) दीर्घसन्धि (देखो अभ्यास २३)

(अकः सवर्णे दीर्घः) अ इ उ ऋ के वाद कोई सवर्ण (सदृश) अक्षर हो तो दोनों के स्थान पर उसी वर्ण का दीर्घ अक्षर हो जाता है। अर्थात् (१) अ या आ+अ या आ=आ। (२) इ या ई+इ या ई=ई। (३) उ या ऊ+उ या ऊ=ऊ। (४) ऋ+ऋ=ॠ। जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| शिष्ट+आचारः=शिष्टाचारः | गिरि+ईशः=गिरीशः | भानु+उदयः=भानूदयः |
| दया+आनन्दः=दयानन्दः | इति+इदम्=इतीदम् | लघु+उर्मिः=लघूर्मिः |
| विद्या+आलयः=विद्यालयः | नदी+ईशः=नदीशः | होतृ+ऋकारः=होतॄकारः |

(६) पूर्वरूप सन्धि (देखो अभ्यास २४)

(एङः पदान्तादति) पद (शब्दरूप या धातुरूप) के अन्तिम ए या ओ के वाद अ हो तो वह हट जाता है। (अ हटा है, इस वात को वताने के लिए चिह्न ऽ लगा दिया जाता है)। जैसे :—

| | |
|---|---|
| हरे+अव=हरेऽव | विष्णो+अव=विष्णोऽव |
| विद्यालये+अत्र=विद्यालयेऽत्र | रामो+अयम्=रामोऽयम् |
| सर्वे+अपि=सर्वेऽपि | सो+अपि=सोऽपि |

(७) श्चुत्वसंधि (देखो अभ्यास २५)

(स्तोः श्चुना श्चुः) स् या तवर्ग के पहले या वाद में श् या चवर्ग कोई भी हो तो स् को श् और तवर्ग को चवर्ग हो जाता है। जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| रामस्+च=रामश्च | सत्+चित्=सच्चित् | सद्+जनः=सज्जनः |
| विष्णुस्+च=विष्णुश्च | तत्+च=तच्च | उद्+ज्वलः=उज्ज्वलः |
| हरिस्+शेते=हरिश्शेते | अन्यत्+च=अन्यच्च | शार्ङ्गिन्+जय=शार्ङ्गिञ्जय |

(८) जश्त्व सन्धि (१)

(झलां जशोऽन्ते) वर्ग के १, २, ३, ४ (अर्थात् पहले दूसरे तीसरे चौथे वर्ण) को ३ (अपने वर्ग का तीसरा अक्षर) हो जाता है, यदि वह पद (शब्द) का अन्तिम अक्षर हो तो। जैसे :—

| | |
|---|---|
| दिक्+अम्बरः=दिगम्बरः | दिक्+गजः=दिग्गजः |
| जगत्+ईशः=जगदीशः | सुप्+अन्तः=सुबन्तः |
| सत्+आचारः=सदाचारः | अच्+अन्तः=अजन्तः |

(९) जश्त्वसन्धि (२) (देखो अभ्यास २६)

(झलां जश् झशि) वर्ग के १, २, ३, ४ (पहले, दूसरे, तीसरे, चौथे वर्ण) को ३ (अपने वर्ग का तीसरा अक्षर) हो जाता है, वाद में वर्ग के ३, ४ (तीसरा या चौथा वर्ण) हो तो। (यह नियम पद के बीच में लगता है और नियम ८ पद के अन्त में)। जैसे :—

| | | |
|---|---|---|
| बुध्+धिः=बुद्धिः | बुध्+धः=बुद्धः | दुघ्+धम्=दुग्धम् |
| शुध्+धिः=शुद्धिः | युध्+धः=युद्धः | दघ्+धः=दग्धः |
| ऋध्+धिः=ऋद्धिः | लभ्+धः=लब्धः | क्षुभ्+धः=क्षुब्धः |

(१०) चर्त्वसन्धि (देखो अभ्यास २७)

(खरि च) वर्ग के १, २, ३, ४ को १ (उसी वर्ग का प्रथम अक्षर) हो जाता है, वाद में वर्ग के १, २, श ष स कोई हों तो। जैसे :—

| | |
|---|---|
| सद्+कारः=सत्कारः | सद्+पुत्रः=सत्पुत्रः |
| उद्+साहः=उत्साहः | तद्+परः=तत्परः |

(११) अनुस्वारसन्धि (देखो अभ्यास १८)

(मोऽनुस्वारः) शव्द के अन्तिम म् के वाद कोई व्यंजन (हल्) तो म् को अनुस्वार ( ं ) हो जाता है। वाद में स्वर हो तो नहीं। जैसे :—

| | |
|---|---|
| सत्यम्+वद=सत्यं वद | पुस्तकम्+पठति=पुस्तकं पठति |
| धर्मम्+चर=धर्मं चर | भोजनम्+खादति=भोजनं खादति |
| कार्यम्+कुरु=कार्यं कुरु | ईश्वरम्+नमति=ईश्वरं नमति |

(१२) विसर्गसन्धि (देखो अभ्यास २८)

(विसर्जनीयस्य सः) विसर्ग (:) के वाद वर्ग के १, २, श ष स कोई हों तो विसर्ग को स् हो जाता है। (श् या चवर्ग वाद में हो तो संधि-नियम ७ से स् को श् हो जाएगा।) जैसे :—

| | |
|---|---|
| वालकः+तिष्ठति=वालकस्तिष्ठति | पुत्रः+चलति=पुत्रश्चलति |
| रामः+तरति=रामस्तरति | हरिः+च=हरिश्च |
| कः+चित्=कश्चित् | रामः+शेते=रामश्शेते |

(१३) रुत्व सन्धि (देखो अभ्यास २९)

(ससजुषो रुः) शब्द के अन्तिम स् को रु (र्) हो जाता है। (सूचना—प्रथमा के एकवचन में इसी र् का विसर्ग रहता है। संधि में यह र् अ और आ के अतिरिक्त अन्य स्वरों के वाद रहता है)। जैसे :—

हरिः+अवदत्=हरिरवदत् | हरेः+एव=हरेरेव
गुरुः+अस्ति=गुरुरस्ति | गुरोः+धनम्=गुरोर्धनम्
पितुः+इच्छा=पितुरिच्छा | मुनेः+भाषणम्=मुनेर्भाषणम्

(१४) उत्वसन्धि (१) (देखो अभ्यास २९)

(अतो रोरप्लुतादप्लुते) अः को ओ हो जाता है, वाद में अ हो तो। अर्थात् अः+अ=ओऽ। जैसे :—

कः+अपि=कोऽपि | रामः+अवदत्=रामोऽवदत्
रामः+अस्ति=रामोऽस्ति | कः+अयम्=कोऽयम्
सः+अपठत्=सोऽपठत् | नृपः+अगच्छत्=नृपोऽगच्छत्

(१५) उत्वसन्धि (२) (देखो अभ्यास ३०)

(हशि च) अः को ओ हो जाता है, वाद में वर्ग के ३, ४, ५, ह य व र ल कोई हों तो। जैसे :—

रामः+गच्छति=रामो गच्छति | पुत्रः+वदति=पुत्रो वदति
कृष्णः+लिखति=कृष्णो लिखति | देवः+यजति=देवो यजति
नृपः+जयति=नृपो जयति | नृपः+रक्षति=नृपो रक्षति
वालः+हसति=वालो हसति | कः+मनुष्यः=को मनुष्यः

(१६) सुलोपसन्धि (देखो अभ्यास ३०)

(एतत्तदोः सुलोपोऽकोरनञ्समासे हलि) सः और एषः के विसर्ग का लोप हो जाता है, वाद में कोई व्यंजन हो तो। जैसे—

सः+गच्छति=स गच्छति | एषः+गच्छति=एष गच्छति
सः+लिखति=स लिखति | एषः+वदति=एष वदति
सः+पठति=स पठति | एषः+करोति=एष करोति

———

# (५) प्रत्यय-विचार

## (१) क्त (२) क्तवतु प्रत्यय

(देखो अभ्यास २३, २४, २५)

सूचना—(१) क्त और क्तवतु प्रत्यय भूतकाल में होते हैं। क्त का त और क्तवतु का तवत् शेष रहता है। धातु को गुण या वृद्धि नहीं होती है। संप्रसारण होता है। यहाँ पर केवल क्त प्रत्ययान्त के रूप दिए गए हैं। क्तवतु प्रत्ययान्त रूप बनाने का सरल उपाय यह है कि क्त प्रत्ययान्त रूप के वाद में 'वत्' और जोड़ दो। अन्य नियमों के लिए देखो अभ्यास २३–२५।

(२) प्रत्यय-विचार में आगे सर्वत्र धातुएँ अकारादि-क्रम से दी गई हैं। अधिक प्रसिद्ध रूप ही यहाँ दिए गए हैं।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अद् | जग्धः, अन्नम् | कृष् | कृष्टः | छिद् | छिन्नः |
| अधि+इ | अधीतः | कॄ | कीर्णः | जन् | जातः |
| अर्च् | अर्चितः | क्रन्द् | क्रन्दितः | जीव् | जीवितः |
| अस् | भूतः | क्रम् | क्रान्तः | ज्ञा | ज्ञातः |
| आप् | आप्तः | क्री | क्रीतः | तप् | तप्तः |
| आ+रभ् | आरब्धः | क्रीड् | क्रीडितः | तुष् | तुष्टः |
| आ+लम्ब् | आलम्बितः | क्रुध् | क्रुद्धः | तृप् | तृप्तः |
| आ+ह्वे | आहूतः | क्षिप् | क्षिप्तः | त्यज् | त्यक्तः |
| इ | इतः | खाद् | खादितः | दण्ड् | दण्डितः |
| इष् | इष्टः | गण् | गणितः | दा | दत्तः |
| ईक्ष् | ईक्षितः | गम् | गतः | दुह् | दुग्धः |
| उत्+डी | उड्डीनः | गर्ज् | गर्जितः | दृश् | दृष्टः |
| कथ् | कथितः | गै (गा) | गीतः | धा | हितः |
| कम्प् | कम्पितः | ग्रह् | गृहीतः | धाव् | धावितः |
| कुप् | कुपितः | चल् | चलितः | धृ | धृतः |
| कूर्द् | कूर्दितः | चिन्त् | चिन्तितः | ध्वंस् | ध्वस्तः |
| कृ | कृतः | चुर् | चोरितः | नम् | नतः |

| | |
|---|---|
| नश् | नष्टः |
| नी | नीतः |
| पच् | पक्वः |
| पठ् | पठितः |
| पत् | पतितः |
| पा (१ प०) | पीतः |
| पाल् | पालितः |
| पुष् | पुष्टः |
| पूज् | पूजितः |
| पॄ | पूर्णः |
| प्रच्छ् | पृष्टः |
| प्रेर् | प्रेरितः |
| वन्ध् | वद्धः |
| वुध् | वुद्धः |
| ब्रू (वच्) | उक्तः |
| भक्ष् | भक्षितः |
| भण् | भणितः |
| भाष् | भाषितः |
| भिद् | भिन्नः |
| भी | भीतः |
| भुज् | भुक्तः |
| भू | भूतः |
| भ्रम् | भ्रान्तः |
| मन् | मतः |
| मिल् | मिलितः |
| मुच् | मुक्तः |
| मुह् | मुग्धः, मूढः |
| यज् | इष्टः |
| या | यातः |
| याच् | याचितः |
| युज् | युक्तः |
| रक्ष् | रक्षितः |
| रच् | रचितः |
| रञ्ज् | रक्तः |
| रम् | रतः |
| रुद् | रुदितः |
| रुध् | रुद्धः |
| रुह् | रूढः |
| लभ् | लव्धः |
| लिख् | लिखितः |
| लुभ् | लुव्धः |
| वच् (ब्रू) | उक्तः |
| वद् | उदितः |
| वप् | उप्तः |
| वस् | उषितः |
| वह् | ऊढः |
| विश् | विष्टः |
| वृत् | वृत्तः |
| वृध् | वृद्धः |
| व्यध् | विद्धः |
| शक् | शक्तः |
| शम् | शान्तः |
| शास् | शिष्टः |
| शिक्ष् | शिक्षितः |
| शी | शयितः |
| शुष् | शुष्कः |
| श्रि | श्रितः |
| श्रु | श्रुतः |
| सद् | सन्नः |
| सह् | सोढः |
| सिच् | सिक्तः |
| सिध् | सिद्धः |
| सिव् | स्यूतः |
| सृज् | सृष्टः |
| सेव् | सेवितः |
| स्तु | स्तुतः |
| स्था | स्थितः |
| स्निह् | स्निग्धः |
| स्पृश् | स्पृष्टः |
| स्वप् | सुप्तः |
| हन् | हतः |
| हस् | हसितः |
| हा (३ प.) | हीनः |
| हिंस् | हिंसितः |
| हु | हुतः |
| हृ | हृतः |
| हृष् | हृष्टः |
| ह्वे | हूतः |

## (३) शतृ प्रत्यय

(देखो अभ्यास २६)

सूचना—'रहा' अर्थ में परस्मैपदी धातुओं से लट् के स्थान पर शतृ प्रत्यय होता है। शतृ का अत् शेष रहता है। तीनों लिंगों में रूप चलते हैं। यहाँ केवल पुंलिग के रूप दिए गए हैं। अन्य नियमों के लिए देखो अभ्यास २६। प्रसिद्ध प्रयोग ही यहाँ दिए गए हैं। धातुएँ अकारादि-क्रम से दी गई हैं।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अस् | सन् | जीव् | जीवन् | भिद् | भिन्दन् |
| आप् | आप्नुवन् | ज्ञा | जानन् | भू | भवन् |
| आ+ह्वे | आह्वयन् | तप् | तपन् | भ्रम् | भ्रमन् |
| इष् | इच्छन् | तॄ | तरन् | रक्ष् | रक्षन् |
| कथ् | कथयन् | त्यज् | त्यजन् | रच् | रचयन् |
| कृ | कुर्वन् | दा | ददत् | लिख् | लिखन् |
| कृष् | कर्षन् | दुह् | दुहन् | वद् | वदन् |
| क्री | क्रीणन् | दृश् | पश्यन् | वस् | वसन् |
| क्रीड् | क्रीडन् | धा | दधत् | वह् | वहन् |
| खन् | खनन् | धाव् | धावन् | विश् | विशन् |
| खाद् | खादन् | नश् | नश्यन् | वृष् | वर्षन् |
| गण् | गणयन् | नी | नयन् | शक् | शक्नुवन् |
| गम् | गच्छन् | नृत् | नृत्यन् | श्रि | श्रयन् |
| गै | गायन् | पच् | पचन् | श्रु | शृण्वन् |
| ग्रह् | गृह्णन् | पठ् | पठन् | सद् | सीदन् |
| घ्रा | जिघ्रन् | पत् | पतन् | सिच् | सिञ्चन् |
| चर् | चरन् | पा (१ प.) | पिबन् | स्था | तिष्ठन् |
| चल् | चलन् | प्रच्छ् | पृच्छन् | स्मृ | स्मरन् |
| चिन्त् | चिन्तयन् | प्रेर् | प्रेरयन् | हन् | हनन् |
| चुर् | चोरयन् | ब्रू | ब्रुवन् | हस् | हसन् |
| जि | जयन् | भक्ष् | भक्षयन् | हृ | हरन् |

**(४) तुमुन्, (५) तव्यत्, (६) तृच् प्रत्यय** (देखो अभ्यास २८,३०)

सूचना—(क) तुमुन् प्रत्यय 'को' 'के लिए' अर्थ में होता है। तुमुन् का तुम् शेष रहता है। इसके रूप नहीं चलते हैं। धातु को गुण होता है। (ख) तव्यत् प्रत्यय 'चाहिए' अर्थ में होता है। तव्यत् का तव्य शेष रहता है। तव्य प्रत्यय लगाकर रूप बनाने का सरल उपाय यह है कि तुम् प्रत्यय वाले रूप में तुम् के स्थान पर तव्य लगा दो। (देखो अभ्यास ३०)। (ग) 'करने वाला' या 'वाला' अर्थ में तृच् प्रत्यय होता है। तृच् का तृ शेष रहता है। इसके रूप बनाने का सरल उपाय यह है कि तुम् प्रत्यय वाले रूप में तुम् के स्थान पर तृ लगा दो। जैसे—कृ—कर्तुम्, कर्तव्य, कर्तृ। कर्ता, हर्ता, धर्ता, भर्ता, श्रोता आदि सब रूप तृच् प्रत्यय के ही हैं। धातुएँ अकारादि-क्रम से दी गई हैं।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अद् | अत्तुम् | कृष् | कर्ष्टुम् | चर् | चरितुम् |
| अधि+इ | अध्येतुम् | क्रन्द् | क्रन्दितुम् | चल् | चलितुम् |
| अर्च् | अर्चितुम् | क्रम् | क्रमितुम् | चि | चेतुम् |
| अस् | भवितुम् | क्री | क्रेतुम् | चिन्त् | चिन्तयितुम् |
| आप् | आप्तुम् | क्रीड् | क्रीडितुम् | चुर् | चोरयितुम् |
| आ+रभ् | आरब्धुम् | क्रुध् | क्रोद्धुम् | छिद् | छेत्तुम् |
| आ+रुह् | आरोढुम् | क्षिप् | क्षेप्तुम् | जप् | जपितुम् |
| आ+ह्वे | आह्वातुम् | खन् | खनितुम् | जि | जेतुम् |
| इ | एतुम् | खाद् | खादितुम् | जीव् | जीवितुम् |
| इष् | एषितुम् | गण् | गणयितुम् | ज्ञा | ज्ञातुम् |
| ईक्ष् | ईक्षितुम् | गम् | गन्तुम् | तप् | तप्तुम् |
| कथ् | कथयितुम् | गर्ज् | गर्जितुम् | तॄ | तरितुम् |
| कम्प् | कम्पितुम् | गै | गातुम् | त्यज् | त्यक्तुम् |
| कूर्द् | कूर्दितुम् | ग्रह् | ग्रहीतुम् | त्रै | त्रातुम् |
| कृ | कर्तुम् | घ्रा | घ्रातुम् | दंश् | दंष्टुम् |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| दह् | दग्धुम् | भिद् | भेत्तुम् | वृत् | वर्तितुम् |
| दा | दातुम् | भी | भेतुम् | वृध् | वर्धितुम् |
| दिश् | देष्टुम् | भुज् | भोक्तुम् | वृष् | वर्षितुम् |
| दुह् | दोग्धुम् | भू | भवितुम् | शक् | शक्तुम् |
| धा | धातुम् | भृ | भर्तुम् | शप् | शप्तुम् |
| धाव् | धावितुम् | भ्रम् | भ्रमितुम् | शिक्ष् | शिक्षितुम् |
| धृ | धर्तुम् | मिल् | मेलितुम् | शी | शयितुम् |
| ध्यै | ध्यातुम् | मुच् | मोक्तुम् | श्रि | श्रयितुम् |
| नम् | नन्तुम् | मृ | मर्तुम् | श्रु | श्रोतुम् |
| नश् | नष्टुम् | यज् | यष्टुम् | सह् | सोढुम् |
| नी | नेतुम् | या | यातुम् | सिच् | सेक्तुम् |
| नृत् | नर्तितुम् | याच् | याचितुम् | सिव् | सेवितुम् |
| पच् | पक्तुम् | युध् | योद्धुम् | सृ | सर्तुम् |
| पठ् | पठितुम् | रक्ष् | रक्षितुम् | सृज् | स्रष्टुम् |
| पत् | पतितुम् | रच् | रचयितुम् | सृप् | सर्प्तुम् |
| पद् | पत्तुम् | रम् | रन्तुम् | सेव् | सेवितुम् |
| पलाय् | पलायितुम् | रुद् | रोदितुम् | स्तु | स्तोतुम् |
| पा | पातुम् | लभ् | लब्धुम् | स्था | स्थातुम् |
| पाल् | पालयितुम् | लिख् | लेखितुम् | स्ना | स्नातुम् |
| प्रच्छ् | प्रष्टुम् | लिह् | लेढुम् | स्पृश् | स्प्रष्टुम् |
| प्रेर् | प्रेरयितुम् | वच् | वक्तुम् | स्मृ | स्मर्तुम् |
| वन्ध् | वन्द्धुम् | वद् | वदितुम् | हन् | हन्तुम् |
| ब्रू | वक्तुम् | वप् | वप्तुम् | हस् | हसितुम् |
| भक्ष् | भक्षयितुम् | वस् | वस्तुम् | हा | हातुम् |
| भज् | भक्तुम् | वह् | वोढुम् | हृ | हर्तुम् |
| भाष् | भाषितुम् | विश् | वेष्टुम् | हृष् | हर्षितुम् |

## (७) क्त्वा, (८) ल्यप् प्रत्यय (देखो अभ्यास २९)

सूचना—'कर' या 'करके' अर्थ में क्त्वा और ल्यप् प्रत्यय होते हैं। क्त्वा का त्वा और ल्यप् का य शेष रहता है। धातु से पहले उपसर्ग नहीं होगा तो क्त्वा प्रत्यय होगा। यदि उपसर्ग (प्र, सम्, आ, उप, नि, वि आदि) पहले होगा तो ल्यप् होगा। दोनों प्रत्ययान्त रूप अव्यय होते हैं, अतः इनके रूप नहीं चलते। (देखो अभ्यास २९)। अधिक प्रचलित रूप ही यहाँ दिए गए हैं। धातुएँ अकारादि-क्रम से दी गई हैं।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अधि+इ | — | अधीत्य | जि | जित्वा | विजित्य |
| अस् (२ प०) | भूत्वा | संभूय | ज्ञा | ज्ञात्वा | विज्ञाय |
| आप् | आप्त्वा | प्राप्य | तन् | तनित्वा | वितत्य |
| इ | इत्वा | प्रेत्य | तुष् | तुष्ट्वा | सन्तुष्य |
| ईक्ष् | ईक्षित्वा | समीक्ष्य | तॄ | तीर्त्वा | उत्तीर्य |
| उत्+डी | — | उड्डीय | त्यज् | त्यक्त्वा | परित्यज्य |
| कूर्द् | कूर्दित्वा | प्रकूर्द्य | दा | दत्त्वा | आदाय |
| कृ | कृत्वा | उपकृत्य | दिश् | दिष्ट्वा | उपदिश्य |
| कृष् | कृष्ट्वा | आकृष्य | दुह् | दुग्ध्वा | संदुह्य |
| कॄ | कीर्त्वा | विकीर्य | दृश् | दृष्ट्वा | संदृश्य |
| क्रन्द् | क्रन्दित्वा | आक्रन्द्य | धा | हित्वा | विधाय |
| क्री | क्रीत्वा | विक्रीय | धाव् | धावित्वा | प्रधाव्य |
| क्रीड् | क्रीडित्वा | प्रक्रीड्य | ध्यै | ध्यात्वा | संध्याय |
| क्षिप् | क्षिप्त्वा | प्रक्षिप्य | नम् | नत्वा | प्रणम्य |
| खन् | खनित्वा | उत्खन्य | नश् | नष्ट्वा | विनश्य |
| गण् | गणयित्वा | विगणय्य | नि+वृ | — | निवृत्य |
| गम् | गत्वा | आगम्य | नी | नीत्वा | आनीय |
| ग्रह् | गृहीत्वा | संगृह्य | नृत् | नर्तित्वा | प्रनृत्य |
| घ्रा | घ्रात्वा | आघ्राय | पच् | पक्त्वा | संपच्य |
| चिन्त् | चिन्तयित्वा | संचिन्त्य | पठ् | पठित्वा | संपठ्य |
| छिद् | छित्त्वा | उच्छिद्य | पत् | पतित्वा | निपत्य |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| पलाय् | — | पलाय्य | लिख् | लिखित्वा | आलिख्य |
| पा (१ प०) | पीत्वा | निपाय | लिह् | लीढ्वा | आलिह्य |
| पॄ | पूर्त्वा | आपूर्य | वद् | उदित्वा | अनूद्य |
| प्रच्छ् | पृष्ट्वा | संपृच्छ्य | वप् | उप्त्वा | समुप्य |
| बुध् | बुद्ध्वा | प्रबुध्य | वस् | उषित्वा | उपोष्य |
| ब्रू | उक्त्वा | प्रोच्य | वह् | ऊढ्वा | प्रोह्य |
| भक्ष् | भक्षयित्वा | संभक्ष्य | विश् | विष्ट्वा | प्रविश्य |
| भज् | भक्त्वा | विभज्य | वृत् | वर्तित्वा | निवृत्य |
| भाष् | भाषित्वा | संभाष्य | वृष् | वर्षित्वा | प्रवृष्य |
| भिद् | भित्त्वा | प्रभिद्य | शम् | शान्त्वा | निशम्य |
| भुज् | भुक्त्वा | उपभुज्य | शास् | शिष्ट्वा | अनुशिष्य |
| भू | भूत्वा | संभूय | शी | शयित्वा | संशय्य |
| भ्रम् | भ्रमित्वा | संभ्रम्य | श्रि | श्रित्वा | आश्रित्य |
| मन् | मत्वा | अनुमत्य | श्रु | श्रुत्वा | संश्रुत्य |
| मिल् | मिलित्वा | संमिल्य | सह् | सहित्वा | संसह्य |
| मुच् | मुक्त्वा | विमुच्य | सिच् | सिक्त्वा | अभिषिच्य |
| यज् | इष्ट्वा | समिज्य | सृज् | सृष्ट्वा | विसृज्य |
| या | यात्वा | प्रमाय | सेव् | सेवित्वा | निषेव्य |
| युज् | युक्त्वा | प्रयुज्य | स्तु | स्तुत्वा | प्रस्तुत्य |
| युध् | युद्ध्वा | प्रयुध्य | स्था | स्थित्वा | प्रस्थाय |
| रक्ष् | रक्षित्वा | संरक्ष्य | स्पृश् | स्पृष्ट्वा | संस्पृश्य |
| रच् | रचयित्वा | विरचय्य | स्मृ | स्मृत्वा | विस्मृत्य |
| रभ् | रब्ध्वा | आरभ्य | हन् | हत्वा | निहत्य |
| रम् | रत्वा | विरम्य | हस् | हसित्वा | विहस्य |
| रुह् | रूढ्वा | आरुह्य | हा (३ प०) | हित्वा | विहाय |
| लप् | लपित्वा | विलप्य | हृ | हृत्वा | प्रहृत्य |
| लभ् | लब्ध्वा | उपलभ्य | ह्वे | हूत्वा | आहूय |

## (९) ल्युट्, (१०) अनीयर् प्रत्यय (देखो अभ्यास ३०)

**सूचना**--(क) भाववाचक शब्द बनाने के लिए धातु से ल्युट् प्रत्यय होता है। ल्युट् का अन शेष रहता है। धातु को गुण होता है। ल्युट् (अन) प्रत्यय वाले शब्द नपुंसकलिंग होते हैं। जैसे—हिन्दी में पढ़ना, लिखना, जाना, आना का संस्कृत में पठनम्, लेखनम्, गमनम्, आगमनम्। (ख) 'चाहिए' अर्थ में धातु से अनीयर् प्रत्यय होता है। अनीयर् का अनीय शेष रहता है। अनीय लगाकर रूप बनाने का सरल उपाय यह है कि ल्युट् प्रत्यय वाले शब्द के अन्तिम अन के स्थान पर अनीय लगा दो। जैसे---पठ् का पठन, पठनीय। लिख्---लेखन, लेखनीय। धातुएँ अकारादि-क्रम से दी गई हैं।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अधि+इ | अध्ययनम् | क्रम् | क्रमणम् | जि | जयनम् |
| अन्विष् | अन्वेषणम् | क्री | क्रयणम् | जीव् | जीवनम |
| अर्च् | अर्चनम् | क्रीड् | क्रीडनम् | ज्ञा | ज्ञानम् |
| अर्ज् | अर्जनम् | क्रुध् | क्रोधनम् | ज्वल् | ज्वलनम् |
| अस्(२ प.) | भवनम् | क्षिप् | क्षेपणम् | तप् | तपनम् |
| आ+क्रम् | आक्रमणम् | खन् | खननम् | तुप् | तोपणम् |
| आ+चर् | अचरणम् | खाद् | खादनम् | तृप् | तर्पणम् |
| आ+रुह् | आरोहणम् | गण् | गणनम् | तॄ | तरणम् |
| आस् | आसनम् | गम् | गमनम् | त्यज् | त्यजनम् |
| आ+ह्वे | आह्वानम् | गर्ज् | गर्जनम् | त्रै | त्राणम् |
| ईक्ष् | ईक्षणम् | गै | गानम् | दंश् | दंशनम् |
| उद्+डी | उड्डयनम् | ग्रह् | ग्रहणम् | दण्ड् | दण्डनम् |
| कथ् | कथनम् | चर् | चरणम् | दह् | दहनम् |
| कम्प् | कम्पनम् | चल् | चलनम् | दा | दानम् |
| कूर्द् | कूर्दनम् | चि | चयनम् | दुह् | दोहनम |
| कृ | करणम् | चिन्त् | चिन्तनम् | दृश् | दर्शनम् |
| कृष् | कर्षणम् | चुर् | चोरणम् | धा | धानम् |
| क्रन्द् | क्रन्दनम् | छिद् | छेदनम् | धाव् | धावनम् |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| धृ | धरणम् | भज् | भजनम् | वृध् | वर्धनम् |
| ध्यै | ध्यानम् | भाष् | भाषणम् | वृष् | वर्षणम् |
| नश् | नशनम् | भुज् | भोजनम् | शप् | शपनम् |
| नि+गृ | निगरणम् | भू | भवनम् | शम् | शमनम् |
| निन्द् | निन्दनम् | भृ | भरणम् | शास् | शासनम् |
| नि+यम् | नियमनम् | भ्रम् | भ्रमणम् | शिक्ष् | शिक्षणम् |
| नि+विद् | निवेदनम् | मन् | मननम् | शी | शयनम् |
| नी | नयनम् | मिल् | मेलनम् | शुभ् | शोभनम् |
| नृत् | नर्तनम् | मुच् | मोचनम् | शुष् | शोषणम् |
| पच् | पचनम् | मुह् | मोहनम् | श्रु | श्रवणम् |
| पठ् | पठनम् | मृ | मरणम् | सं+मिल् | संमेलनम् |
| पत् | पतनम् | या | यानम् | सह् | सहनम् |
| पलाय् | पलायनम् | याच् | याचनम् | साध् | साधनम् |
| पा | पानम् | युज् | योजनम् | सिच् | सेचनम् |
| पाल् | पालनम् | रंज् | रंजनम् | सिव् | सेवनम् |
| पुष् | पोषणम् | रक्ष् | रक्षणम् | सृज् | सर्जनम् |
| पूज् | पूजनम् | रुद् | रोदनम् | सेव् | सेवनम् |
| प्र+काश् | प्रकाशनम् | लिख् | लेखनम् | स्तु | स्तवनम् |
| प्र+आप् | प्रापणम् | लोच् | लोचनम् | स्था | स्थानम् |
| प्र+हस् | प्रहसनम् | वच् | वचनम् | स्ना | स्नानम् |
| प्रेर् | प्रेरणम् | वञ्च् | वञ्चनम् | स्पृश् | स्पर्शनम् |
| प्रेष् | प्रेषणम् | वन्द् | वन्दनम् | स्मृ | स्मरणम् |
| बन्ध् | बन्धनम् | वर्ण् | वर्णनम् | स्वप् | स्वपनम् |
| ब्रू | वचनम् | वह् | वहनम् | हन् | हननम् |
| भंज् | भंजनम् | वि+धा | विधानम् | हु | हवनम् |
| भक्ष् | भक्षणम् | वृत् | वर्तनम् | हृ | हरणम् |

# (६) अनुवादार्थ गद्य-संग्रह

## (१) संस्कृत-भाषा

शुद्ध भाषा को संस्कृत कहते हैं। इसके ही नाम देवभाषा, देववाणी आदि हैं। यह भारतवर्ष की एक बहुमूल्य निधि है। भारतवर्ष का सारा प्राचीन ज्ञान-भंडार इसी भाषा में है। वेद, उपनिषद्, दर्शन, रामायण, महाभारत, गीता आदि ग्रन्थ इसी भाषा में हैं। प्राचीन समय में संस्कृत-भाषा आर्यों के दैनिक व्यवहार की भाषा थी। पाणिनि और पतंजलि के कथनों से यह बात सर्वथा सिद्ध होती है। इस भाषा के ज्ञान से ही प्राचीन भारतीय-संस्कृति का ज्ञान होता है। हमारा कर्तव्य है कि हम इसके प्रचार और उन्नति के लिए प्रयत्न करें।

## (२) कालिदास

महाकवि कालिदास संस्कृत-साहित्य का सर्वोत्तम कवि है। उसने नाटक, महाकाव्य और गीतिकाव्य लिखे हैं। उसके लिखे हुए ७ प्रमुख ग्रन्थ ये हैं :—(क) नाटक—मालविकाग्निमित्र, विक्रमोर्वशीय, अभिज्ञान-शाकुन्तल, (ख) महाकाव्य—कुमारसंभव, रघुवंश। (ग) गीतिकाव्य—ऋतुसंहार, मेघदूत। उसकी प्रतिभा सर्वतोमुखी थी। उसकी रचनाओं में प्रसाद-गुण और माधुर्य-गुण हैं। वह नीरस कथा को भी सरस बना देता है। उसकी लोकप्रियता का मुख्य कारण है, उसकी सरल सुन्दर और शुद्ध शैली। वह बहुत कम शब्दों के द्वारा अधिक और सुन्दर अर्थ को कहता है। वह चरित्र-चित्रण में असाधारण पटु है। उसका भाषा पर पूर्ण अधिकार है। वह उपमाओं के लिए बहुत प्रसिद्ध है। उसकी रचनाएँ दूसरे कवियों के लिए आदर्श रही हैं।

संकेत :—(१) वचनैः, एतत्, सिध्यति, प्रयतेमहि। (२) कृतिषु, सम्पादयति, स्वल्पैरेव पदैः, वर्णयति, आदर्शरूपा अभवन्।

## (३) विद्या

किसी वस्तु के ठीक ज्ञान को विद्या कहते हैं। संसार में जितने भी धन हैं, उनमें विद्या सर्वश्रेष्ठ धन है। विद्या से मनुष्य अपने कर्तव्य और अकर्तव्य को जानता है। विद्या से ही मनुष्य को ज्ञान होता है कि धर्म क्या है, अधर्म क्या है, पाप क्या है, पुण्य क्या है। विद्या से मनुष्य सन्मार्ग पर चलता है। विद्या से ही मनुष्य मनुष्य होता है। जो विद्याहीन है, वह अपने कर्तव्य को नहीं जानता। अतएव वह मूर्ख और पशु कहा जाता है। कहा भी है—विद्याविहीनः पशुः। सब धन व्यय करने से कम होते हैं, परन्तु विद्या व्यय करने से बढ़ती है। विद्या से ही मनुष्य का सम्मान होता है। विद्वान् राजा से भी अधिक सम्मानित होता है। हमारा कर्तव्य है कि परिश्रम से विद्या पढ़ें।

## (४) सत्य

जो वस्तु जैसी है, उसे वैसा ही कहना सत्य कहा जाता है। समाज में सत्य की अत्यधिक आवश्यकता है। सत्य से ही समाज की स्थिति है। सत्यभाषण से ही मनुष्य निर्भीक होता है। सत्यभाषण से मनुष्य का यश तेज और गौरव बढ़ता है। जो सत्य बोलता है, वह पापों से दूर रहता है। सत्यभाषण सर्वश्रेष्ठ तप है। सत्य-भाषण के अभ्यास से ही मनुष्य महात्मा, त्यागी और तपस्वी होता है। सत्य की प्रतिष्ठा से ही संसार का कल्याण होता है। सत्य के प्रयोग से ही देश और जाति की उन्नति होती है। असत्यभाषण पाप का मूल है। असत्यभाषण से मनुष्य दुर्गुणों में फँसता है और उसका पतन हो जाता है। राजा हरिश्चन्द्र ने सत्य के लिए ही दुःख सहे। युधिष्ठिर सत्य के कारण ही विजयी हुए। सब मनुष्यों का कर्तव्य है कि उन्नति के लिए सत्य ही बोलें।

संकेत :—(३) यथार्थज्ञानम्, यावन्ति, जानाति, कथ्यते, उक्तं च, क्षीयन्ते। (४) तस्य तथैव वर्णनम्, तेजः, विरमति, आसज्यते।

## (५) अहिंसा

किसी को दुःख देने को हिंसा कहते हैं। हिंसा तीन प्रकार की होती है—मन से, वचन से और कर्म से। मन से किसी का अशुभ सोचना, यह मानसिक हिंसा है। कटु-वचन और असत्यभाषण से किसी को दुःखित करना, यह वाचिक हिंसा है। किसी जीव की हत्या करना या उसे दण्ड आदि के द्वारा पीड़ा देना, यह कायिक हिंसा है। इन तीनों हिंसाओं के त्याग को अहिंसा कहते हैं। संसार में अहिंसा की बहुत आवश्यकता है। अहिंसा से मनुष्य की आत्मा प्रसन्न रहती है। अहिंसा से पशु-पक्षी भी मनुष्यों पर प्रेम करते हैं। अहिंसा से शत्रु भी मित्र हो जाते हैं। संसार के सभी महापुरुषों ने अहिंसा को अपनाया है। अहिंसा से ही संसार में शान्ति रह सकती है। अतएव कहा गया है—अहिंसा परमो धर्मः।

## (६) परोपकार

दूसरों के उपकार को परोपकार कहते हैं। दूसरों का हित करना, निर्धनों को दान देना, असहायों की सहायता करना, यह सब परोपकार कहा जाता है। संसार में परोपकार ही वह गुण है, जिससे मनुष्यों में सुख का निवास है। समाज-सेवा की भावना, देशप्रेम की भावना, दीनों के उद्धार की भावना, दूसरों के दुःख में दुःखी होना, यह परोपकार की भावना से ही होता है। परोपकार करने से मनुष्य का हृदय पवित्र, सरल और विनीत होता है। परोपकारी दूसरों के दुःख को अपना दुःख समझता है और उसे नष्ट करने के लिए प्रयत्न करता है। वह दीनों को दान देता है, निर्धनों को धन देता है, वस्त्रहीनों को वस्त्र देता है, भूखों को अन्न देता है और प्यासों को पानी देता है। प्रकृति भी परोपकार की शिक्षा देती है।

संकेत :—(५) परपीडनम्, त्रिविधा, मानसिकी, वाचिकी, हननम्, कायिकी, तिसृणाम्, प्रसीदति, स्वीकृतवन्तः, संभवति। (६) परोपकरणम्, दुःखानुभूतिः, मन्यते, बुभुक्षितेभ्यः, पिपासितेभ्यः।

## (७) उद्योग

संसार में सभी मनुष्य सुख और शान्ति चाहते हैं। सुख और शान्ति पुरुषार्थ के विना नहीं मिलती। पुरुषार्थ से ही मनुष्य धन, विद्या और कलाओं में कुशलता को प्राप्त करता है। जो मनुष्य उद्योगी नहीं हैं, उन्हें न सुख मिलता है, न विद्या और न धन आदि। उद्योग जीवन की आधार-शिला है। उद्योग से ही मनुष्य की सारी इच्छाएँ पूर्ण होती हैं। उद्योग से ही निर्धन धनी होते हैं, विद्याहीन विद्वान् होते हैं, निर्वल वलवान् होते हैं और दुःखी सुखी होते हैं। संसार में जितने भी महापुरुष हुए हैं, उन्होंने उद्योग का ही आश्रय लिया। अतएव वे महात्मा, विद्वान्, कवि और कलाकार आदि हुए। जो जीवन में सफलता चाहता है, उसे उद्योग को अपनाना चाहिए।

## (८) आरोग्य

मनुष्य के जीवन में आरोग्य का वहुत महत्त्व है। मनुष्य का ज़ीवन तभी सुखी हो सकता है, जव वह नीरोग हो। जो मनुष्य नीरोग है, वही सब प्रकार के पुरुषार्थ कर सकता है। जो मनुष्य रुग्ण है, जिसके शरीर में शक्ति नहीं है, वह किसी प्रकार भी संसार में सुख का अनुभव नहीं कर सकता है। अतः शरीर को नीरोग रखना अनिवार्य कर्तव्य है। शरीर की नीरोगता व्यायाम से होती है। व्यायाम अनेक प्रकार के हैं, जैसे—घूमना, दौड़ना, खेलना, तैरना आदि। वालकों के लिए खेलना, दौड़ना और तैरना विशेष लाभप्रद हैं। योगासन और भारतीय व्यायाम भी शरीर की नीरोगता के लिए विशेष उपयोगी हैं। जीवन को सुखमय बनाने के लिए सदा व्यायाम करना चाहिए और शरीर को नीरोग रखना चाहिए।

संकेत :—(७) प्राप्यते, आश्रितवन्तः, आश्रयणीयः। (८) सर्वविधम्, कर्तुं शक्नोति, कथमपि, नानाविधाः, तरणम्, विधातुम्, निरामयं कर्तव्यम्।

## (९) सदाचार

सज्जनों के आचरण को सदाचार कहते हैं। सज्जन जिस प्रकार आचरण करते हैं, उसी प्रकार आचरण करना सदाचार है। सज्जन अपनी इन्द्रियों को वश में रखते हैं, दुर्गुणों पर विजय पाते हैं और सद्गुणों को उन्नत करते हैं। वे सत्य बोलते हैं, असत्य को छोड़ते हैं, माता-पिता और गुरुजनों का आदर करते हैं, सत्कार्यों में प्रवृत्त होते हैं, असत्कार्यों से निवृत्त होते हैं और परोपकार के कार्य करते हैं। सदाचार को अपनाने से ही देश, जाति और समाज की उन्नति होती है। सदाचार से ही मनुष्य संयमी होता है। सदाचार से मनुष्य का शरीर पुष्ट होता है, उसकी बुद्धि बढ़ती है, मन निर्मल होता है, सद्गुणों का समावेश होता है और दुर्गुणों का नाश होता है। अतएव कहा गया है—आचारः परमो धर्मः।

## (१०) सत्संगति

सज्जनों की संगति को सत्संगति कहते हैं। सत्संगति एक विशेष गुण है। सज्जनों की संगति से मनुष्य में सद्गुणों का समावेश होता है और दुर्गुणों का नाश होता है। मनुष्य सामाजिक प्राणी है, वह संगति से ही गुणों और अवगुणों को सीखता है। वह जैसे मनुष्यों की संगति में रहेगा, वैसे ही गुण सीखेगा। सज्जनों की संगति से मनुष्य सद्गुण सीखता है और दुर्जनों की संगति से दुर्गुण। सत्संगति से मनुष्य का जीवन सुख और शान्ति से युक्त होता है, मनुष्य उन्नति की ओर अग्रसर होता है और उसकी कीर्ति फैलती है। बाल्यकाल में बालक पर संगति का प्रभाव विशेषरूप से होता है। अतः जीवन को सुखी और शान्तियुक्त करने के लिए सत्संगति ही करनी चाहिए।

**संकेत**:—(९) आचरन्ति, स्थापयन्ति, लभन्ते, प्रवर्तन्ते, निवर्तन्ते, वर्धते। (१०) शिक्षते, निवत्स्यति, शिक्षिष्यते, प्रथते।

## (११) महात्मा गांधी

महात्मा गांधी का जन्म गुजरात प्रान्त में हुआ था। इनके पिता का नाम कर्मचन्द और माता का नाम पुतलीबाई था। ये दोनों बहुत सज्जन प्रकृति के थे। महात्मा गांधी भी बचपन से ही बहुत सज्जन स्वभाव के थे। महात्मा गांधी ने भारतवर्ष और विदेशों में उच्च शिक्षा प्राप्त की। तत्पश्चात् वे देश-सेवा के काम में लग गये। उन्होंने अपना सारा जीवन भारतवर्ष की सेवा में लगा दिया। उन्होंने प्रण किया कि भारतवर्ष को स्वतन्त्र करूँगा। उनके त्याग और तपस्या का फल है कि भारत स्वतन्त्र हुआ और आज भारत स्वतन्त्र राष्ट्रों में आदरणीय हो रहा है। वे सत्य और अहिंसा के प्रबल समर्थक और पालक थे। उन्होंने हरिजनोद्धार, स्त्री-शिक्षा, भारतीय कला-कौशल की उन्नति आदि प्रशंसनीय कार्य किए हैं।

## (१२) महर्षि दयानन्द

महर्षि दयानन्द का जन्म गुजरात में हुआ था। वे भारतवर्ष के समाज-सुधारकों में सर्व-प्रथम हैं। अपने चाचा और बहिन की मृत्यु को देखकर उनके मन में वैराग्य उत्पन्न हुआ और वे सत्य शिव को ढूँढ़ने के लिए घर से निकल पड़े। उन्होंने अनेक वर्षों तक तपस्या की। उन्होंने समाज की त्रुटियों को दूर करने के लिए आर्यसमाज की स्थापना की। उन्होंने वेदों का भाष्य करके वेदों का महत्त्व संसार को प्रदर्शित किया। उन्होंने समाज-सुधार के अनेकों काम किए। जैसे—अस्पृश्यों का उद्धार, स्त्री-शिक्षा, गो-रक्षा, गोशाला और अनाथालयों की स्थापना आदि। वे पूर्ण सदाचारी, त्यागी, तपस्वी, देशभक्त, समाज-सुधारक, वेदों के अद्वितीय विद्वान्, असाधारण वक्ता और निर्भीक संन्यासी थे।

संकेत :—(११) प्रकृत्या अतिसज्जनौ, सरलस्वभावः, यापितवान्। (१२) पितृव्यस्य, प्रादुरभवत्, अन्वेष्टुम्, अपाकर्तुम्, अस्थापयत्।

## (१३) दशहरा

दशहरा आर्यों का सबसे मुख्य पर्व है। यह पर्व आश्विन मास में शुक्ल पक्ष की दशमी को होता है। यह क्षत्रियों का मुख्य पर्व माना जाता है। जनश्रुति है कि श्री रामचन्द्र जी ने इसी दिन रावण पर विजय पाई थी। इसीलिए इस पर्व के अवसर पर हिन्दू रामलीला का आयोजन करते हैं। उसमें राम की विजय और पापी रावण का वध दिखाते हैं। यह पर्व बहुत प्राचीन समय से मनाया जाता है। क्षत्रिय इस अवसर पर अपने शस्त्रों की पूजा करते हैं। यह पर्व शिक्षा देता है कि धर्मात्मा की सदा विजय होती है और पापी का नाश होता है। यह पर्व क्षात्रबल की उन्नति का सूचक है। क्षात्रबल की उन्नति से ही देश की उन्नति होती है। इस पर्व को विजयादशमी भी कहते हैं।

## (१४) दीपावलि

दीपावलि भी हिन्दुओं का प्रसिद्ध पर्व है। इसको दिवाली और दीपमालिका भी कहते हैं। यह कार्तिक मास की अमावास्या के दिन विशेष आयोजन के साथ मनाई जाती है। इसके विषय में जनश्रुति है कि श्री रामचन्द्र जी रावण को जीतकर जब अयोध्या लौटे तो इसी दिन विजयोत्सव का आयोजन किया गया था। इस अवसर पर सभी हिन्दू अपने मकानों की स्वच्छता करते और कराते हैं। यह वैश्यों का मुख्य पर्व माना जाता है। वे इस दिन लक्ष्मी-पूजन करते हैं और अपने व्यापार में श्री-वृद्धि के लिए परमात्मा से प्रार्थना करते हैं। इस अवसर पर रात्रि में सभी घर दीपमाला से सुशोभित होते हैं और सभी आनन्दोत्सव मनाते हैं।

**संकेत :**—(१३) पर्व (पर्वन्), दशम्याम्, मन्यते, दर्शयन्ति, आयोज्यते। (१४) कथ्यते, विजित्य, प्रत्यागतः, कारयन्ति, गण्यते, सम्पादयन्ति।

## (१५) स्वदेश-प्रेम

स्वदेश-प्रेम सर्वोत्तम गुणों में से एक गुण है। संसार का प्रत्येक मनुष्य अपने देश का ऋणी है। जिस देश में उसने जन्म पाया है, जहाँ निरन्तर खेला और कूदा है, जिसके अन्न और जल का उपयोग किया है, जहाँ की वायु से जीवित रहा है, उसके ऋण से कभी भी उऋण नहीं हो सकता है। मनुष्य अपने देश का ऋणी है, अतः उसका कर्तव्य है कि वह देश की उन्नति के लिए कुछ कार्य करे। वह कोई ऐसा कार्य न करे, जिससे देश की अवनति या अकीर्ति हो। महात्मा गांधी, सुभाष बोस, जवाहरलाल नेहरू आदि ने अपना सारा जीवन देश के लिए दे दिया, अतः वे महापुरुष हो गये हैं। हमारा भी कर्तव्य है कि देश की उन्नति के लिए सदा यत्नशील हों।

## (१६) स्वावलम्बन

स्वावलम्बन वह अलौकिक गुण है, जो मनुष्य के जीवन को सदा सुखमय बनाता है। स्वावलम्बन शिक्षा देता है कि मनुष्य को अपना काम स्वयं करना चाहिए। अपने काम के लिए दूसरों के आश्रित नहीं रहना चाहिए। जो मनुष्य जितना स्वावलम्बी होता है, वह उतना ही सुखी रहता है। जो परावलम्बी होता है, वह सदा दुःखी रहता है। स्वावलम्बन से मनुष्य में पुरुषार्थ, साहस, धैर्य, कर्तव्यशीलता और प्रसन्न-चित्तता आदि गुणों का उदय होता है। परावलम्बन से हीनता, दीनता, खिन्नता, अधीरता आदि दोषों का उदय होता है। उन्नति का साधन स्वावलम्बन है। अतः जो मनुष्य या देश उन्नति करना चाहता है, उसे स्वावलम्बी होना चाहिए।

संकेत :—(१५) अनृणः, भवितुं शक्नोति, अर्पितवन्तः। (१६) करोति, शिक्षयति, करणीयम्, स्यात्, यावान्, तावान्, भवेत्।

## (१७) अनुशासन-पालन

कुछ विशेष नियमों के पालन और अपने से बड़ों की आज्ञा के पालन करने को अनुशासन-पालन कहते हैं। अनुशासन-पालन से मनुष्य का जीवन नियमित होता है। वह अपने सब कामों को ठीक समय पर करता है। वह अपने समय का मूल्य समझता है और अपने जीवन का महत्त्व समझता है। अनुशासन-पालन से मनुष्य उन्नति की ओर जाता है। जो मनुष्य, जो समाज और जो देश अनुशासन का पालन करता है, वह उन्नत होता है। जहाँ अनुशासन नहीं होता है, वहां अनियम और अव्यवस्था होती है। जीवन के प्रत्येक स्थान पर अनुशासन-पालन की आवश्यकता होती है। जीवन की सफलता के लिए अनुशासन का पालन अवश्य करना चाहिए।

## (१८) मित्रता

निःस्वार्थ भाव से परस्पर स्नेह करने को मित्रता कहते हैं। मनुष्य सामाजिक प्राणी है, वह चाहता है कि उसका कोई मित्र अवश्य हो, जिसे वह अपने दुःख और सुख की सब बातें बता सके। अतएव मित्र की आवश्यकता होती है। मित्र का निर्णय सावधानी से करना चाहिए। मित्र ऐसा होना चाहिए कि जो स्वार्थी न हो, वंचक न हो, दुर्जन न हो। सच्चा मित्र वह है जो बड़ी विपत्ति में भी साथ न छोड़े। दुःख में अपने मित्र का साथ दे और सुख में सुखी हो। सदा सज्जन से ही मित्रता करनी चाहिए, दुर्जन से नहीं। दुर्जन से मित्रता दुःखदायी होती है। मित्र का कर्तव्य है कि वह अपने मित्र के दुःख में दुःखी हो, उसे उत्तम संमति दे, उसे कुमार्ग से बचावे और सदा सन्मार्ग पर लावे।

संकेतः—(१७) ज्यष्ठानाम्, आज्ञापालनम्, यथासमयम्, जानाति। (१८) पारस्परिकः स्नेहः, विज्ञापयत्, सावधानतया, तादृशं स्यात्, यथार्थः, सङ्गम्, साहाय्यम् आचरेत्, करणीया, निवारयेत्, आनयेत्।

## (१९) विद्यार्थी-जीवन

जीवन को चार भागों में बाँटा गया है। इनको चार आश्रम भी कहते हैं। पहला आश्रम ब्रह्मचर्य आश्रम है। यही विद्यार्थी-जीवन है। मनुष्य के जीवन की आधार-शिला विद्यार्थी-जीवन ही है। मनुष्य विद्यार्थी-जीवन में अपना जीवन जैसा बना लेता है, उसका भविष्य जीवन भी उसी प्रकार का हो जाता है। यही समय है जब विद्यार्थी सारी विद्याओं, सारे गुणों और सारी कलाओं को सीखता है। विद्यार्थी-जीवन में सीखी हुई सारी विद्याएँ आदि उसके भावी जीवन में काम आती हैं। इस समय ही मनुष्य आचार-विचार, संयम, शील और सत्य आदि गुणों को सीखता है। जो मनुष्य विद्यार्थी-जीवन का जितना सदुपयोग करेगा, वह उतना ही बड़ा मनुष्य होगा।

## (२०) शिक्षा का उद्देश्य

शिक्षा मनुष्य की बौद्धिक शक्ति को विकसित करती है। शिक्षा ही मनुष्य को पशु से पृथक् करती है। शिक्षा के द्वारा मनुष्य विद्वान् और बुद्धिमान् होता है। शिक्षा के द्वारा मनुष्य शुभ-अशुभ, पाप-पुण्य, उचित-अनुचित, धर्म-अधर्म को ठीक-ठीक समझता है। वह उसमें से उत्तम वस्तुओं और गुणों को स्वीकार कर लेता है और अनुचित को छोड़ देता है। शिक्षा से मनुष्य अपने कर्तव्य को ठीक जानकर एक सुयोग्य नागरिक होता है। वह ज्ञानोपार्जन करके अपनी उन्नति करता है और अपनी विद्या के द्वारा समाज और विश्व को उन्नत करता है। शिक्षा का उद्देश्य है— मनुष्य की विवेक-शक्ति को जागृत करना, उसके चरित्र को शुद्ध बनाना, बौद्धिक शक्तियों को विकसित करना, शारीरिक मानसिक और आध्यात्मिक उन्नति करना।

संकेत :—(१९) चतुर्षु भागेषु, विभज्यते, विद्यार्थि-जीवनम्, यादृशम्, तादृशम्, शिक्षते, भाविनि, उपयोगिन्यः भवन्ति, महान्। (२०) बौद्धिकीम्, विकासयति, यथार्थतः जानाति, स्वीकरोति, विज्ञाय, उद्बोधनम्, करणम्, विकासनम्।

# (७) सुभाषित-संग्रह

(सूचना-निबन्ध आदि के लिए विद्यार्थी इन सुभाषितों को स्मरण कर लें)

## (१) विद्या-प्रशंसा

माता शत्रुः पिता वैरी येन बालो न पाठितः ।
न शोभते सभामध्ये हंसमध्ये बको यथा ॥ १ ॥
रूपयौवनसम्पन्ना विशालकुलसम्भवाः ।
विद्याहीना न शोभन्ते निर्गन्धा इव किंशुकाः ॥ २ ॥
विद्या ददाति विनयं विनयाद् याति पात्रताम् ।
पात्रत्वाद् धनमाप्नोति धनाद् धर्मं ततः सुखम् ॥ ३ ॥
अजरामरवत् प्राज्ञो विद्यामर्थं च चिन्तयेत् ।
गृहीत इव केशेषु मृत्युना धर्ममाचरेत् ॥ ४ ॥
अपूर्वः कोऽपि कोशोऽयं विद्यते तव भारति ।
व्ययतो वृद्धिमायाति क्षयमायाति संचयात् ॥ ५ ॥

## (२) उद्यम-प्रशंसा

उद्यमेन हि सिध्यन्ति कार्याणि न मनोरथैः ।
नहि सुप्तस्य सिंहस्य प्रविशन्ति मुखे मृगाः ॥ १ ॥
उद्यमः साहसं धैर्यं बुद्धिः शक्तिः पराक्रमः ।
षडेते यत्र वर्तन्ते तत्र देवः सहायकृत् ॥ २ ॥
आलस्यं हि मनुष्याणां शरीरस्थो महान् रिपुः ।
नास्त्युद्यमसमो बन्धुः कृत्वा यं नावसीदति ॥ ३ ॥
पूर्वजन्मकृतं कर्म तद् दैवमिति कथ्यते ।
तस्मात् पुरुषकारेण विना दैवं न सिध्यति ॥ ४ ॥
योजनानां सहस्रं तु शनैर्गच्छेत् पिपीलिका ।
अगच्छन् वैनतेयोऽपि पदमेकं न गच्छति ॥ ५ ॥

## (३) परोपकार-प्रशंसा

परोपकारः कर्तव्यः प्राणैरपि धनैरपि ।
परोपकारजं पुण्यं न स्यात् क्रतुशतैरपि ॥ १ ॥
धनानि जीवितं चैव परार्थे प्राज्ञ उत्सृजेत् ।
सन्निमित्ते वरं त्यागो विनाशे नियते सति ॥ २ ॥
अष्टादशपुराणेषु व्यासस्य वचनद्वयम् ।
परोपकारः पुण्याय पापाय परपीडनम् ॥ ३ ॥
परोपकाराय फलन्ति वृक्षाः, परोपकाराय वहन्ति नद्यः ।
परोपकाराय दुहन्ति गावः, परोपकारार्थमिदं शरीरम् ॥ ४ ॥
श्रोत्रं श्रुतेनैव न कुण्डलेन, दानेन पाणिर्न तु कंकणेन ।
विभाति कायः खलु सज्जनानां, परोपकारेण न चन्दनेन ॥ ५ ॥

## (४) सत्पुत्र-प्रशंसा

वरमेको गुणी पुत्रो न च मूर्खशतान्यपि ।
एकश्चन्द्रस्तमो हन्ति न च तारागणोऽपि च ॥ १ ॥
एकेनापि सुवृक्षेण पुष्पितेन सुगन्धिना ।
वासितं तद्वनं सर्वं सुपुत्रेण कुलं यथा ॥ २ ॥
एकेनापि सुपुत्रेण सिंही स्वपिति निर्भयम् ।
सहैव दशभिः पुत्रैर्भारं वहति गर्दभी ॥ ३ ॥
अजातमृतमूर्खाणां वरमाद्यौ न चान्तिमः ।
सकृद्दुःखकरावाद्यौ अन्तिमस्तु पदे पदे ॥ ४ ॥
दाने तपसि शौर्ये च यस्य न प्रथितं यशः ।
विद्यायामर्थलाभे च मातुरुच्चार एव सः ॥ ५ ॥
किं तया क्रियते धेन्वा या न दोग्ध्री न गर्भिणी ।
कोऽर्थः पुत्रेण जातेन यो न विद्वान् न धार्मिकः ॥ ६ ॥

## (५) सज्जन-प्रशंसा

अञ्जलिस्थानि पुष्पाणि वासयन्ति करद्वयम् ।
अहो सुमनसां प्रीतिर्वामदक्षिणयोः समा ॥ १ ॥
वज्रादपि कठोराणि मृदूनि कुसुमादपि ।
लोकोत्तराणां चेतांसि को हि विज्ञातुमर्हति ॥ २ ॥
सम्पदो महतामेव महतामेव चापदः ।
वर्धते क्षीयते चन्द्रो न तु तारागणः क्वचित् ॥ ३ ॥
उदये सविता रक्तो रक्तश्चास्तमये तथा ।
सम्पत्तौ च विपत्तौ च महतामेकरूपता ॥ ४ ॥
यथा चित्तं तथा वाचो यथा वाचस्तथा क्रियाः ।
चित्ते वाचि क्रियायां च साधूनामेकरूपता ॥ ५ ॥
निर्गुणेष्वपि सत्त्वेषु दयां कुर्वन्ति साधवः ।
नहि संहरते ज्योत्स्नां चन्द्रश्चाण्डालवेश्मसु ॥ ६ ॥

## (६) सन्तोष-प्रशंसा

सन्तोषामृततृप्तानां यत् सुखं शान्तचेतसाम् ।
कुतस्तद्धनलुब्धानामितश्चेतश्च धावताम् ॥ १ ॥
पंचमेऽहनि षष्ठे वा शाकं पचति यो गृहे ॥
अनृणी चाप्रवासी च स वारिचर मोदते ॥ २ ॥
ते धन्याः पुण्यभाजस्ते तैस्तीर्णः क्लेशसागरः ।
जगत्संमोहजननी यैराशाशीविषी जिता ॥ ३ ॥
आशैव राक्षसी पुंसामाशैव विषमंजरी ।
आशैव जीर्णमदिरा धिगाशा सर्वदोषभूः ॥ ४ ॥
आशाया ये दासास्ते दासाः सर्वलोकस्य ।
आशा येषां दासी तेषां दासायते लोकः ॥ ५ ॥

## (७) धन-प्रशंसा

यस्यार्थास्तस्य मित्राणि यस्यार्थास्तस्य बान्धवाः ।
यस्यार्थाः स पुमान् लोके यस्यार्थाः स च पण्डितः ॥ १ ॥

धनेन बलवान् लोके सर्वः सर्वत्र सर्वदा ।
प्रभुत्वं धनमूलं हि राज्ञामप्युपजायते ॥ २ ॥

इह लोके हि धनिनां परोऽपि स्वजनायते ।
स्वजनोऽपि दरिद्राणां तत्क्षणाद् दुर्जनायते ॥ ३ ॥

ब्रह्मघ्नोऽपि नरः पूज्यो यस्यास्ति विपुलं धनम् ।
शशिना तुल्यवंशोऽपि निर्धनः परिभूयते ॥ ४ ॥

यस्यास्ति वित्तं स नरः कुलीनः, स पण्डितः स श्रुतवान् गुणज्ञः ।
स एव वक्ता स च दर्शनीयः, सर्वे गुणाः काञ्चनमाश्रयन्ति ॥ ५ ॥

धनैर्निष्कुलीनाः कुलीना भवन्ति, धनैरापदं मानवाः निस्तरन्ति ।
धनेभ्यः परो बान्धवो नास्ति लोके, धनान्यर्जयध्वं धनान्यर्जयध्वम् ॥ ६ ॥

## (८) सत्संगति-प्रशंसा

हीयते हि मतिस्तात हीनैः सह समागमात् ।
समैश्च समतामेति विशिष्टैश्च विशिष्टताम् ॥ १ ॥

महाजनस्य संसर्गः कस्य नोन्नतिकारकः ।
पद्मपत्रस्थितं वारि धत्ते मुक्ताफलश्रियम् ॥ २ ॥

कीटोऽपि सुमनःसङ्गादारोहति सतां शिरः ।
अश्मापि याति देवत्वं महद्भिः सुप्रतिष्ठितः ॥ ३ ॥

काचः कांचनसंसर्गाद् धत्ते मारकतीं द्युतिम् ।
तथा सत्संनिधानेन मूर्खो याति प्रवीणताम् ॥ ४ ॥

संगः सर्वात्मना त्याज्यः स चेत् त्यक्तुं न शक्यते ।
स सद्भिः सह कर्तव्यः सतां संगो हि भेषजम् ॥ ५ ॥

## (९) महाभारत-नवनीतम्

पञ्चाग्नयो मनुष्येण परिचर्याः प्रयत्नतः ।
पिता माताग्निरात्मा च गुरुश्च भरतर्षभ ॥ १ ॥

पञ्चैव पूजयन् लोके यशः प्राप्नोति केवलम् ।
देवान् पितॄन् मनुष्यांश्च भिक्षूनतिथिपञ्चमम् ॥ २ ॥

पञ्च त्वाऽनुगमिष्यन्ति यत्र यत्र गमिष्यसि ।
मित्राण्यमित्रा मध्यस्था उपजीव्योपजीविनः ॥ ३ ॥

षड् दोषाः पुरुषेणेह हातव्या भूतिमिच्छता ।
निद्रा तन्द्रा भयं क्रोध आलस्यं दीर्घसूत्रता ॥ ४ ॥

षडेव तु गुणाः पुंसा न हातव्याः कदाचन ।
सत्यं दानमनालस्यमनसूया क्षमा धृतिः ॥ ५ ॥

सत्येन रक्ष्यते धर्मो विद्या योगेन रक्ष्यते ।
मृजया रक्ष्यते रूपं कुलं वृत्तेन रक्ष्यते ॥ ६ ॥

शीलं प्रधानं पुरुषे तद् यस्येह प्रणश्यति ।
न तस्य जीवितेनार्थो न धनेन न बन्धुभिः ॥ ७ ॥

बन्धुरात्माऽऽत्मनस्तस्य येनैवात्माऽऽत्मना जितः ।
स एव नियतो बन्धुः स एव नियतो रिपुः ॥ ८ ॥

न देवा यष्टिमादाय रक्षन्ति पशुपालवत् ।
यं तु रक्षितुमिच्छन्ति बुद्ध्या संयोजयन्ति तम् ॥ ९ ॥

वृत्तं यत्नेन संरक्षेद् वित्तमेति च याति च ।
अक्षीणो वित्ततः क्षीणो वृत्ततस्तु हतो हतः ॥ १० ॥

न विश्वसेदविश्वस्ते विश्वस्ते नातिविश्वसेत् ।
विश्वासाद् भयमुत्पन्नं मूलान्यपि निकृन्तति ॥ ११ ॥

अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविनः ।
चत्वारि संप्रवर्धन्ते कीर्तिरायुर्यशो बलम् ॥ १२ ॥

## (१०) नीतिश्लोकाः

सुलभाः पुरुषा राजन् सततं प्रियवादिनः ।
अप्रियस्य च पथ्यस्य वक्ता श्रोता च दुर्लभः ॥ १ ॥

राज्ञि धर्मिणि धर्मिष्ठाः पापे पापाः समे समाः ।
लोकास्तमनुवर्तन्ते यथा राजा तथा प्रजाः ॥ २ ॥

सभा वा न प्रवेष्टव्या वक्तव्यं वा समञ्जसम् ।
अब्रुवन् विब्रुवन् वापि नरो भवति किल्बिषी ॥ ३ ॥

षट्कर्णो भिद्यते मन्त्रः चतुष्कर्णः स्थिरो भवेत् ।
द्विकर्णस्य तु मन्त्रस्य ब्रह्माप्यन्तं न गच्छति ॥ ४ ॥

अरावप्युचितं कार्यमातिथ्यं गृहमागते ।
छेत्तुः पार्श्वगतां छायां नोपसंहरते द्रुमः ॥ ५ ॥

जातमात्रं न यः शत्रुं व्याधिं वा प्रशमं नयेत् ।
अतिपुष्टाङ्गयुक्तोऽपि स पश्चात्तेन हन्यते ॥ ६ ॥

बलिना सह योद्धव्यमिति नास्ति निदर्शनम् ।
यद् युद्धं हस्तिना सार्धं नराणां मृत्युमावहेत् ॥ ७ ॥

सुवर्णपुष्पितां भूमिं विचिन्वन्ति नरास्त्रयः ।
शूरश्च कृतविद्यश्च यश्च जानाति सेवितुम् ॥ ८ ॥

अर्थनाशं मनस्तापं गृहे दुश्चरितानि च ।
वञ्चनं चापमानं च मतिमान् न प्रकाशयेत् ॥ ९ ॥

न गणस्याग्रतो गच्छेत् सिद्धे कार्ये समं फलम् ।
यदि कार्यविपत्तिः स्याद् मुखरस्तत्र हन्यते ॥ १० ॥

घटं भिन्द्यात् पटं छिन्द्यात् कुर्याद् रासभरोहणम् ।
येन केन प्रकारेण प्रसिद्धः पुरुषो भवेत् ॥ ११ ॥

विषादप्यमृतं ग्राह्यममेध्यादपि काञ्चनम् ।
नीचादप्युत्तमां विद्यां स्त्रीरत्नं दुष्कुलादपि ॥ १२ ॥

डॉ० कपिलदेव द्विवेदी

द्वारा

नवीनतम पद्धति से लिखी गई संस्कृत व्याकरण, निबन्ध तथा
रचना की अन्य अनुपम पुस्तकें--

## रचनानुवाद कौमुदी

( हायर सेकन्डरी कक्षाओं के लिए )

सर्वथा संशोधित, परिवर्धित चतुर्थ संस्करण

मूल्य : तीन रुपये पचास नये पैसे

## प्रौढ़-रचनानुवाद कौमुदी

( बी० ए० तथा एम० ए० कक्षाओं के लिए )

मूल्य : सात रुपये पचास नये पैसे


विश्वविद्यालय प्रकाशन

गोरखपुर • वाराणसी